जब अपने-अपने आचरण ( आचार, आहार और व्यवहार ) से उन्होंने अपनी भिन्न-भिन्न अवस्थाएँ उत्पन्न कर ली तब उनके

---

वेदाध्ययन-सपन्न है वही वैश्य कहलाता है। जो सदैव सब वस्तुओं के भोजन में प्रीतिमान् सर्व कर्मों का करनेवाला, अपवित्र, वेद-त्यागी और आचाररहित है, वही शूद्र कहलाता है। यदि ब्राह्मण के गुण वा लक्षण शूद्र मे दिखाई दे और ब्राह्मण में न पाये जायें, तो ऐसी दशा में शूद्र शूद्र नहीं और ब्राह्मण ब्राह्मण नहीं होगा, ( १८६, १—८ )। विष्णु-पुराण के अनुसार वर्णों का चलानेवाला सबसे पहले शौनक हुआ है जैसे— 'गृत्समदस्य शौनकश्चातुर्वर्ण्यप्रवर्तयिताऽभूत्'=गृत्समद का शौनक चारों वर्णों का चलानेवाला हुआ ( विष्णु० ४ ८, १० )। वर्णों के विभाग होने पर भी गुण-कर्म के अनुसार वर्ण का परिवर्तन होता रहा है, जैसे "पृषध्र अपने गुरु की गौ को मारने से शूद्र हो गया" ( विष्णु० ४ १ १३ ) इत्यादि। और शातिपर्व ( १८८ । ८ ) तथा वनपर्व ( ३१२ । १०६—१०६, २११ ११, १२ ) में निचले वर्ण से ऊपर चढना भी स्पष्ट कहा है। "शूद्रयोनौ हि जातस्य सद्गुणानुपतिष्ठत । वैश्यत्व लभते ब्रह्मन् क्षत्रियत्व तथैव च । आर्जवे वर्तमानस्य ब्राह्मण्यमभिजायते । गुणास्ते कथिता सर्वे किं भूय श्रोतुमिच्छसि।"=हे ब्रह्मन्! शूद्रयोनि मे उत्पन्न होकर भी सद्गुणों का अनुष्ठान करता हुआ पुरुष वैश्यत्व को और ऐसे ही क्षत्रियत्व को लाभ करता है। और सरलता में वर्तमान हुए के ब्राह्मणत्व उत्पन्न हो आता है। तुझे ये सारे गुण कह दिये हैं, अन्य क्या सुनना चाहता है ? और भागवत के कथनानुसार भी ब्राह्मणादि व्यवहार मुख्य गुण कर्म से ही हो सकता है जैसा कि—"यस्य यल्लक्षण प्रोक्त पुसो वर्णाभिव्यञ्जकम् । यदन्यत्रापि दृश्येत तत्तेनैव विनिर्दिशेत्"=जिसके वर्ण का प्रकाशक जो लक्षण कहा है, वह यदि अन्यत्र भी देखा जाय, तो उसको उसी वर्ण से पुकारना चाहिए ( भागवत० ७ ११ ३५ )।

अब यह समझ में नहीं बैठता कि जब ब्राह्मण नीच स्वभाव ग्रहण करने अथवा निषिद्ध कर्म करने से ब्राह्मणत्व से गिर जाता है, अर्थात् ब्राह्मण

भिन्न-भिन्न गुण, कर्म और स्वभाव हो गये, और उनके निज गुण कर्म-स्वभावानुसार मैंने उनके भिन्न-भिन्न नाम रख दिये। इस

---

से क्षत्रिय, वैश्य या शूद्र हो जाता है, तो फिर निचली जाति के पुरुष उत्तम कर्म करने से ऊपर की उत्तम जातिवाले क्यों नहीं हो सकते? जहाँ गिरना है, वहाँ चढ़ना भी है, यह कहीं भी देखने में नहीं आया कि केवल गिरना ही गिरना हो, और चढ़ना न हो, या केवल चढ़ना ही चढ़ना हो, और गिरना न हो। जब ब्राह्मण अपने आचार और धर्म से भ्रष्ट होने से क्षत्रिय, वैश्य वा शूद्र जाति में गिना जा सकता है, तो वैश्य उत्तम आचार और ब्राह्मणों के धर्म-पालन करने से क्यों ब्राह्मण नहीं गिना जा सकता? यदि ऐसा कहा जाय कि ब्राह्मण अपने धर्म विरुद्ध चलने से ब्राह्मण ही रहता है, ( चाहे कैसा ही भ्रष्ट आचार वा धर्म करे, उसके ब्राह्मणत्व में फर्क नहीं आता ), तब तो क्षत्रिय भी उत्तम कर्म करने से ब्राह्मण, और निषिद्ध कर्म करने से वैश्य नहीं हो सकता। ऐसी दशा में तो जो भी ब्राह्मण आज ईसाई-धर्म को ग्रहण कर ले, या मुसलमान हो जाय, तो उसे ब्राह्मण ही कहना चाहिए, और उसे वेद-अध्ययन का अधिकार इत्यादि वैसे ही दिया जाना चाहिए जैसा कि उसको जन्म से था। पर अधिकार तो दूर रहा, उस नवीन मत या धर्म को ग्रहण करनेवाले ब्राह्मण के साथ आहार, व्यवहार, विवाह इत्यादि करना भी सब ब्राह्मण लोग छोड़ बैठते हैं, जिससे बर्ताव में उस नवीन मतानुयायी ( वा धर्मी ) को शूद्र से भी अधिक नीच वा अधम समझते हैं। जब किसी नवीन धर्म वा मत के अनुयायी तथा दुष्टाचारी ब्राह्मण के साथ उसके गुणकर्मानुसार शूद्रवत् बर्ताव किया जाता है, तब हमें कोई कारण नहीं दिखाई देता कि उन क्षत्रियों वा वैश्यों के साथ कि जो अत्यंत श्रेष्ठाचरण और धर्म में उन्नति कर रहे हों, उनके उत्तम गुणकर्मानुसार ब्राह्मणवत् बर्ताव क्यों न किया जाय। हाँ, इतना भेद अवश्य है कि जो जन्म और कर्म दोनों से ब्राह्मण है, वह तो सबसे श्रेष्ठ ब्राह्मण कहा जाना चाहिए। जो केवल कर्म से है, जन्म से नहीं, वह कर्म-श्रेष्ठ ब्राह्मण

प्रकार से उनमें गुण-कर्म-स्वभाव का डालनेवाला नहीं हुआ, किंतु उनके अपने स्वकृत गुणकर्मानुसार उनका वर्ण वा नाम नियत

---

कहा जाना चाहिए। और जो केवल जन्म से ब्राह्मण है, और कर्म से नहीं, वह केवल नाम वा चाम का ब्राह्मण अर्थात् अत्यंत निकृष्ट ब्राह्मण ही गिना जाना चाहिए और जो जन्म से ब्राह्मण होता हुआ भी अपने धर्म-कर्म से नितांत गिर गया है, वह तो नाम का ब्राह्मण भी नहीं बल्कि कुछ और ही वर्णवाला कहा जाना उचित है। इस प्रकार ब्राह्मणादि व्यवहार पूर्वजन्मकृत संस्कार तथा इस जन्म के गुण-कर्म-विभाग से प्रचलित है। (टीकाकार)

भारतधर्म-महामंडल के स्वामी दयानंदजी इस विषय पर अपने उच्च भाव इस श्लोक की व्याख्या में, इस प्रकार स्पष्ट करते हैं—

इस श्लोक के प्रथम चरण में वर्णधर्म का रहस्य बताया गया है, क्योंकि चार वर्ण के अनुसार ही ऊपर कथित सकाम-निष्काम यागयज्ञादि लोग करते हैं। वर्णधर्म के तत्त्व-वर्णन में श्लोकोक्त 'सृष्ट' पद विशेष विचार करने योग्य है। 'मया सृष्ट' अर्थात् मैंने बनाया इससे यही तात्पर्य निकलता है कि पूर्वजन्मकृत गुणकर्मानुसार ही ब्राह्मणादि जाति बनती है। श्रीभगवान् पतञ्जलि ने भी योगदर्शन में कहा है—'सति मूले तद्विपाको जात्यायुर्भोग'। अर्थात् पूर्व कर्म के अनुसार ही ब्राह्मणादि जाति, आयु तथा भोग प्राप्त होते हैं। सत्त्व रज तम प्रकृति के ये तीन गुण हैं इनमें से सत्त्वगुणप्रधान प्राक्तन कर्मवाले ब्राह्मणवर्ण में उत्पन्न होते हैं और उनमें शम-दमादि सत्त्वगुण के ही कर्म स्वाभाविक रूप से प्रकट होते हैं। रज सत्त्वप्रधान प्राक्तन कर्मवाले क्षत्रियवर्ण में उत्पन्न होते हैं, और उनमें युद्ध राज्यशासनादि क्षत्रिय के ही कर्म स्वाभाविक रूप से प्रकट हो जाते हैं। रजस्तमप्रधान प्राक्तन कर्मवाले वैश्यवर्ण में उत्पन्न होते हैं और उनमें कृषि वाणिज्यादि वैश्य जाति के ही कर्म स्वाभाविक रूप से प्रकट हो जाते हैं। इसी प्रकार तमोगुणप्रधान प्राक्तन कर्मवाले शूद्रवर्ण में उत्पन्न होते हैं और उनमें सेवादि शूद्रजाति के कर्म स्वभावत प्रकट हो जाते हैं। यही गुणकर्मानुसार चार वर्णों की व्यवस्था का रहस्य